मेरे स्वास्थ्यकी बिलकुल चिन्ता न करें। मैं सावधानी रखकर ही चल रहा हूं और चलूंगा। दो पौण्ड दूध, शाक और फल लेता हूं। वजन १०० पौण्ड है। रोज मालिश होती है। डॉ० दिनशा[1] खूब देखरेख रखते हैं, बम्बुजी भी आयेंगे। प्रेमलीलाबहनने खूब प्रेम बरसाया। पर्णकुटी घर जैसी हो गयी है। आपने शहद जारी रखा है, यह मुझे बहुत अच्छा लगा। आपके लिअे शहद भेजनेको अुनसे कहूं? वे कल बंबअी आयेंगी। समय-समय पर वहां जाती हैं। बुआजी[2] सारे समय साथ थीं। यह अजीब मिश्रण है। अिनका प्रेम तो है ही। परंतु दिक्कतें भी पैदा करता है। जवाहरलालका स्वास्थ्य खूब अच्छा है। 'यथा नाम तथा गुणः' को अभी तक चरितार्थ कर रहे हैं। अब लखनअू जायंगे। पर्णकुटीमें ही ठहरे थे। साथमें अुपाध्याय[3] थे। मंजरअली[4] और प्रोफेसर[5] तो थे ही। प्रोफेसरको बुखार

---

१. डॉ० दिनशा महेता। पूनामें अिनका प्राकृतिक चिकित्साका अस्पताल है। पू० बापूजीके यरवदा जेलके अुपवासके दिनोंमें अुन्होंने बापूजीकी खूब सेवा की थी। बादमें अुनका परिचय बढ़ता गया।

२. श्रीमती सरोजिनी नायडू। प्रख्यात कवि, देशभक्त और सुमधुर वक्ता। कांग्रेसकी अध्यक्षा भी रह चुकी थीं। स्वराज्यमें अुत्तर प्रदेशकी गवर्नर। ता० २-३-'४९ को अुनका देहान्त हुआ।

३. जवाहरलालजीके निजी मंत्री।

४. श्री मंजरअली सोख्ता। युक्त प्रांतके अेक मुसलमान नेता।

५. आचार्य जीवतराम कृपलानी। वे बिहारके मुजफ्फरपुर कालेजमें अध्यापक थे और चंपारनके मामलेमें बापूजी बिहार गये तब कालेज छोड़कर अुनके साथ हो गये थे। गूजरात विद्यापीठके दूसरे आचार्य। बारह वर्ष तक कांग्रेस महासमितिके मंत्री रहे। अुसके बाद अध्यक्ष हुअे। अब कांग्रेस छोड़ दी है।

आ गया था। कोअी चिताकी बात नहीं। अेण्ड्रूज़[1] शान्तिके लिअे दो दिन पूना रह गये। देवघरका शरीर बहुत सूख गया है। अुन्हें तबीयतके बारेमें पत्र लिखें। शास्त्री[2] फिर अच्छे होकर पूना आ गये हैं। बहुत करके चंद्रशंकर मेरे साथ दौरा करेंगे। अुनका शरीर ही अिसमें बाधक है। मथुरादास तो साथ हैं ही। वे वर्धा आयेंगे या नहीं, यह तय नहीं है। बहुत संभव है वहां तक आयेंगे। मीराबहन साथ ही हैं। वे अच्छी रहती हैं। प्रभावती भी अभी तो साथ ही है। महादेवका लम्बा पत्र आया था। अुन्हें ठीक कह सकते हैं। पढ़ते हैं और कातते हैं। पन्नालाल[3] पूना थे। अब बम्बअी जायंगे। काका भी दो-तीन दिनमें बम्बअी आयेंगे। बा अच्छी हैं। दांत ठीक करा लें। संस्कृतकी पढ़ाअी चल रही है? किसी भी प्रकारकी चिन्ता न करें। मणिको छूटने पर आपसे मिलनेके बाद मैं जहां रहूं वहां मुझसे मिल जानेके लिअे लिखा है। कमला नेहरू[4] को हृदयकी बीमारी रहती है। वे लखनअूमें हैं।

साथ मिले तो क्या और न मिले तो क्या?[5] जिसे भगवानके साथका भान है, अुसे और किसीके साथकी जरूरत ही क्यों हो?

---

१. स्व० दीनबंधु सी० अेफ० अेण्ड्रूज़। वे अीसाअी मिशनरी थे। दिल्लीके सेण्ट स्टीवन्स कालेजके प्रोफेसर थे। बापूजी तथा कविवर टागोरसे परिचय होनेके बाद मिशन छोड़ दिया था। हिन्दुस्तानके गरीबोंकी अुन्होंने खूब सेवा की है।

२. अंग्रेजी 'हरिजन' साप्ताहिकका शुरूमें संपादन करनेवाले अेक सज्जन।

३. श्री पन्नालाल झवेरी। अेक पुराने आश्रमवासी।

४. पं० जवाहरलालकी पत्नी। २८-२-'३६ को स्विटज़र्लेण्डके लोसां स्थान पर अुनका देहान्त हुआ।

५. नासिक जेलमें पू० बापूको पहले अकेला रखा था, अिसलिअे साथीके बारेमें सरकारको लिखा था।

परंतु आपने जो लिखा है वह ठीक ही है। और यही बात मुलाकातोंके बारेमें है।

घनश्यामदास (बिड़ला) और ठक्करबापाके साथ बैठकर हरिजन कार्यके लिअे दौरा करनेका कार्यक्रम तैयार करना है।

आनंदी[1] अच्छी रहती है। नरहरि[2] के बालक बीमार रहते हैं। अुनकी देखभाल अच्छी होती है। बाबला[3] अपनी मौसीके पास गया है। अुसने रोकर, राज लिया। निर्मला[4] अच्छी है। अिसी तरह शारदा[5] भी। आनंदीके पत्र मिलते रहते हैं। बम्बअीमें मणिभुवन[6] में ठहरूंगा। अहमदाबादमें रणछोड़भाअी[7] के यहां।

जो चाहिये सो मंगवा लें। लिफाफे[8] बनानेका चार्ज महादेवने ले लिया था।

बापूके आशीर्वाद

---

१. आश्रमके श्री लक्ष्मीदास आसरकी लड़की।

२. आश्रमके श्री नरहरि परीख।

३. स्व० महादेवभाअीका पुत्र नारायण। बापूजीने १ अगस्त, १९३३ को जब आश्रम तोड़ दिया, तब अिन बच्चोंको अनसूयाबहनके यहां हरिजन छात्रालयमें रखा था।

४. स्व० महादेवभाअीकी बहन।

५. आश्रमके श्री चिमनलाल शाहकी पुत्री।

६. स्व० रेवाशंकर जगजीवन झवेरीका मकान। पू० बापूजी अफ्रीकासे हिन्दुस्तान आये, अुस वक्तसे रेवाशंकरभाअी २३-६-'३० को गुजर गये तब तक वे बम्बअीमें वहीं ठहरते थे।

७. अहमदाबादके अेक मिल-मालिक सेठ रणछोड़लाल अमृतलाल शोधन।

८. पू० बापू यरवदा जेलमें पू० बापूजीके साथ थे, तब निकम्मे कागजोंके लिफाफे बनाते थे। बापूजीने अुनकी अिस कलाकी बहुत तारीफ की है। वे नाप लिये बिना अेकसे लिफाफे बना लेते थे।

## १८

वर्धा,
२४-९-'३३

भाओी वल्लभभाओी,

आपका १९ तारीखका पत्र बम्बअीमें मिला और २१ का आज वर्धामें मौन लेनेके बाद।

*　　　　*　　　　*

दांतोंके बारेमें समझा। कुछ समय तो काम चलना चाहिये।

मेरे साथ बा, मीराबहन, चंद्रशंकर, प्रभुदास[1], नायर, आनंदी, निर्मला (महादेवकी), शारदा (चिमनलालकी) और प्रभावती हैं। व्रजकिसन भी हैं। ये मंगलवारको अपने घर जायंगे। रास्तेमें राधा[2] और संतोक[3] मिली थीं। राधा अभी तो बहुत अच्छी है। वह आपकी पड़ोसिन है। अुसे लिखें। लीलावती देवलालीके सेनेटोरियममें है। . . . यहां है। जमनालालजीकी जीनमें अुसे लगाया है। ५० रु० वेतन तय किया है। काम अच्छा है। अगर स्थिरचित्त रहेगा, तो आगे बढ़ेगा। जमनालालजीको संतोष देता दीखता है। नीला नागिनी[4] और अमला[5] का

---

१. बापूजीके भतीजे छगनलाल गांधीके पुत्र। दक्षिण अफ्रीकामें फिनिक्समें बापूजीके साथ थे।

२. बापूजीके भतीजे स्व० मगनलाल गांधीकी पुत्री।

३. स्व० मगनलाल गांधीकी पत्नी।

४. अेक अमरीकी स्त्री। बड़ी चरित्रहीन मालूम हुअी। जिसके बारेमें देखिये 'महादेवभाअीकी डायरी', भाग — ३।

५. अेक जर्मन यहूदी महिला — मिस मार्गरेट स्पीगल।

काम कठिन है। नागिनी विह्वल है। अमला मूर्ख है। अुसे कुछ भी नहीं आता। दोनों यहां काफी भारस्वरूप लगती हैं। अुनका भार हलका हो, अैसी कोशिश करूंगा। डंकन[1] और मेरी बार[2] का काम अच्छी तरह चल रहा है। मेहनती हैं। प्रामाणिक हैं। नरहरिके बच्चे — वनमाला और मोहन — बीमार होनेके कारण कठलाल गये हैं। मैं अहमदावादमें अुनसे मिला था। शुक्रवारको जानेवाले थे। अमीना[3] के बच्चे बहुत हिलमिल गये हैं। वे छुट्टीके दिन लाल बंगले[4] में बितायेंगे। सिरियस[5] बीमार था। अब अच्छा हो गया है। अस्पतालमें था। रमा जोशीसे मिला। वह अच्छी थी। शरीर तो सुन्दर बन रहा है। हाथ काफी अूंचा अुठा सकती है। जिस दिन बम्बअी छोड़ा, अुसी दिन मणि आअी।

---

१. डंकन ग्रीनलीस। ऑक्सफर्डके ग्रेज्युअेट। १९३३ में हरिजन-कार्यमें लगे हुअे थे।

२. अंग्रेज मिशनरी महिला। वे १९३१ में बापूजीसे अिंग्लैंडमें मिली थीं। १९३२ में हिन्दुस्तान आअीं। कभी-कभी आश्रममें आकर रहती थीं। मध्यप्रदेशमें खेड़ी नामक गांवमें रचनात्मक काम करनेके लिअे बस गअीं। अभी दक्षिण अफ्रीकामें हैं। अुन्होंने अंग्रेजीमें 'बापू' नामक पू० बापूजीके संस्मरणोंकी पुस्तक लिखी है, जो बम्बअीके अिण्टरनेशनल पब्लिशिंग हाअुसकी तरफसे प्रकाशित हुअी है।

३. बापूजीके दक्षिण अफ्रीकाके साथी और हिन्दुस्तानमें आकर साबरमती आश्रममें रहनेवाले स्व० अिमामसाहब अब्दुल कादिर बावाजीरकी पुत्री।

४. साबरमती आश्रमके पास बापूजीके मित्र रंगूनवाले स्व० डॉ० प्राणजीवनदास महेताका बनाया हुआ बंगला। अुसका रंग लाल होनेसे आश्रममें वह लाल बंगलेके नामसे मशहूर था।

५. नीला नागिनीका पांच वर्षका पुत्र।

सुखी हैं। नारणदास[1] के पुरुषोत्तम[2] ने जीवनलाल[3] के भाअी हरखचंद[4] की लड़कीसे सगाअी की है। यह रिश्ता अेक ही जातिमें कहलायेगा, अिसलिअे मुझे पसन्द नहीं आया। परंतु कहा जाता है कि लड़की अच्छी है, अिसलिअे नारणदासने भी स्वीकृति दे दी। जमना[5] राजकोटमें है। कनू[6] भी वहीं है। जमनादासकी पाठशालामें जितना पढ़ा जा सकता है अुतना पढ़ता है। महादेवका वावू वलसाड़में अपनी मौसीके पास है। दिवालीके वाद आनन्दीके पास आनेको लिखता है। राजेन्द्रवावू[7] के समाचार हर तीसरे दिन मिलते रहते हैं। अुनका स्वास्थ्य अच्छी तरह सुधर रहा है। लक्ष्मी यहीं है। अुसकी जालंधर जानेकी वात थी। लेकिन ज्यादा सोचकर देवदासने अिसमें परिवर्तन करा दिया है। अभी तय नहीं हुआ कि क्या किया जाय। प्रभुदासका भी अभी ठिकाना नहीं वैठा। अिसीलिअे मेरे साथ आया है। . . . को साधु हो गये ही समझ लीजिये। अुन्हें असन्तोष ही वना रहता है।

आपका गीताका अध्ययन पूरा हो जाय, तो भी संस्कृतका अध्ययन काफी वढ़ा हुआ माना जायगा।

---

१. श्री नारणदास खुशालचंद गांधी। पू० वापूजीके भतीजे। अुस समय आश्रमके व्यवस्थापक।

२. श्री नारणदास गांधीके पुत्र।

३. श्री जीवणलाल मोतीचंद शाह।

४. सौराष्ट्रके चोरवाड़ अिलाकेके भावनाशील सेवक।

५. श्री नारणदास गांधीकी पत्नी।

६. श्री नारणदास गांधीका पुत्र।

७. डॉ० राजेन्द्रप्रसाद। विहारके मुख्य नेता। १९१७ में हुअे चम्पारनके नील सत्याग्रहके वक्तसे वापूजीके साथ हुअे। १९३४, '३९ और '४७ में कांग्रेसके अध्यक्ष। १९४७ में संविधान-सभाके अध्यक्ष। अिस समय भारतके राष्ट्रपति।

आश्रमकी गोशाला कांकरियामें है। टाअिटस[1] चला रहे हैं। शंकरलाल[2] की देखरेख है। ठीक चलती है। जवाहरलालकी कृष्णाकुमारी[3] का विवाह वहुत करके कस्तूरभाअी[4] की वहनके लड़केके साथ, जो अभी-अभी विलायतसे वैरिस्टर होकर आया है, होगा। मैं कस्तूरभाअी तथा अुनकी वहन और लड़केसे मिल चुका हूं। मूल पसन्द अिन दोनोंकी ही है। वे वम्बअीमें रावके यहां दो-तीन बार मिले थे। स्वरूपरानी[5] ने स्वीकार कर लिया है। थोड़े ही समयमें विवाह हो जायगा। अगर विवाह हो गया तो स्वरूपरानी परसे यह वोझ काफी अुतर गया माना जायगा।

मेरा स्वास्थ्य ठीक रहता है। रक्तका दवाव यहां रहता है या नहीं, यह नहीं कहा जा सकता। यहां अैसे डॉक्टर नहीं हैं। जरूरत भी नहीं है। अभी तो आधा सेर दूध लेता हूं। दो वार भाजी लेता हूं। भाजीमें लौकी, तुरअी वगैरा आती हैं। जब यहां आया तब वजन ९९ पौंड हो गया था। थोड़े दिन वाद फिर ले देखूंगा। वा अच्छी हैं। मीरा भी। जमनालालजीकी कमला दिनशा महेताके आरोग्य भवनमें थी। कुछ फायदा हुआ है। मेरे साथ यहां आअी है। कमलनयन[6] भी यहीं हैं। अभी वकीलकी पाठशाला[7] मरीके कारण वन्द है। अव यह पाठ-शाला विलेपारले जायगी।

---

१. आश्रमकी गोशालाके अुस समयके व्यवस्थापक।

२. शंकरलाल घेलाभाअी वैंकर। पहले होमरूल लीगके मंत्री। वादमें वर्षों तक चरखा संघके मंत्री। अहमदावाद मजदूर-संघके अेक संस्थापक।

३. जवाहरलालजीकी छोटी वहन।

४. सेठ कस्तूरभाअी लालभाअी। अहमदावादके अेक मिल-मालिक।

५. पंडित जवाहरलालकी माताजी।

६. स्व० जमनालाल वजाजके पुत्र।

७. अेक पारसी सज्जनकी तरफसे चलनेवाली पाठशाला।

मेरा कार्यक्रम १५ अक्तूबर तक तो यहीं आराम करनेका है।

आश्रम पर सरकारने कब्जा नहीं किया, अिसलिअे अुसका स्थायी अुपयोग हरिजनवासके तौर पर कर डालनेका अिरादा है। जमनालालको विचार पसन्द आया है। अहमदावादके मित्रों — रणछोड़भाअी वगैराको भी अच्छा लगा है। अुसमें हरिजन वस्ती, चर्मालय, हरिजन छात्रावास और हरिजन सेवक संघका दफ्तर रखनेका विचार है। वह जमीन और मकान अखिल भारत हरिजन सेवक संघको सौंप देनेका विचार है। अिस वारेमें कुछ कहना हो तो लिखिये। अव तो वहुत हो गया न?

वापूके आशीर्वाद

## १९

वर्धा,
३०-९-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपका २६ तारीखका पत्र मिल गया।

मणिका पत्र कल आया। अुसकी तिल्ली बढ़ गअी मालूम होती है। अिसलिअे अुसका अिलाज भी करा रही है। अिस कारण यहां पहुंचनेमें कुछ समय लगेगा। आश्रमको हरिजनवासके रूपमें चलानेके लिअे वुधाभाअी[1], जूठाभाअी[2] और भगवानजी[2] तो हैं ही। तीनों प्रामाणिक, मेहनती और कुशल हैं। पहले दोको कुछ देना नहीं पड़ेगा।

---

१. दोनों आश्रमके पड़ोसी। वापूजीने आश्रम तोड़ दिया अुस समय वे मकानों वगैराकी देखभाल करते थे।

२. अेक आश्रमवासी।

*　　　　　　*　　　　　　*

आनंदीकी तबीयत ठीक रहती है। पृथुराज कालीकटमें है। अिन्दुके पत्र भावनगरसे आते हैं। . . .

आप सकुशल होंगे। चंदूभाअी[1] मौज करते होंगे। संभव है लक्ष्मी थोड़े समयमें मद्रास चली जाय।

बापूके आशीर्वाद

## २०

वर्धा,
३-१०-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपका पत्र मिला।

*　　　　　　*　　　　　　*

आश्रमके बारेमें आप मेरा पत्र अखबारमें देखेंगे। जरूरत मालूम हुअी तो तोतारामजी[2] को भेजूंगा। परीक्षितलाल[3] भी वहीं रहेंगे। अड़चन नहीं होगी।

मणिको ठीक अिलाज कराकर ही आनेको लिखा है।

. . . का काम तो यों ही चलेगा। कुत्तेकी पूंछको पत्थरसे बांधनेकी बात है। कृष्णा नेहरूके बारेमें तो आपने पढ़ा ही होगा।

अब दूसरे काममें लगना है, अिसलिअे आज अितना ही बस होगा। जमनालालजी पासमें बैठे हैं। वे कहते हैं कि मेरे लिअे चिन्ता न करें। जरूरत मालूम हुअी तो पहाड़ पर चला जाअूंगा। वजन १९० तक तो चला गया है।

बापूके आशीर्वाद

---

१. डॉ० चन्दूलाल देसाअी। वे नासिक जेलमें बापूके साथ थे।

२. अेक आश्रमवासी।

३. गुजरात हरिजन सेवक संघके मंत्री।

## २१

भाअीश्री वल्लभभाअी,

आपका पत्र आज ही मिला है। मेरा काम बढ़ता जा रहा है, यह तो अखबारोंसे ही देख लेंगे। खूनके दबावमें कमी है। १६०–१०० और वजन बढ़कर १०३ पौंड हो गया है।

राजाजी[1] कोयम्बतूर हैं। ठीक रहते हैं। लक्ष्मी शनिवारको गअी। कृष्णदास[2] छोड़ने गया है। मद्रासका खादी-कार्य भी देखता आयेगा। लक्ष्मी कोयम्बतूर हो आयेगी। देवदासके पत्र आते रहते हैं। ठीक हालचाल मालूम होते हैं। पढ़ता है।

कृष्णा (नेहरू)की शादी गुणोत्तम हठीसिंह[3] के साथ २० तारीखको अिलाहाबादमें होगी। मैं वहां नहीं जाअूंगा। मेरी आशा भी नहीं रखते। मैंने आशीर्वादका पत्र भी भेज दिया है। आप भी भेजें।

किशोरलाल[4] २-३ दिनमें आ जायंगे।

आनन्दीकी सगाअी कर डालनी चाहिये, अैसी जमनालालजीकी राय है। मुझे भी अैसा लगता तो जरूर है। . . . आनन्दी तो कहती है कि अुसे अभी विवाह नहीं करना है। परंतु मैं मानता हूं कि मेरी सलाहसे वह शादी कर लेगी। आपकी राय बताअिये।

---

१. श्री राजगोपालाचार्य।

२. श्री छगनलाल गांधीके दूसरे पुत्र। अखिल भारत चरखा संघके भूतपूर्व मंत्री।

३. सेठ कस्तूरभाअी लालभाअीके भानजे।

४. आश्रमके श्री किशोरलाल मशरूवाला। आजकल 'हरिजन' पत्रोंके संपादक।

लक्ष्मीदास[1] से अिस बारेमें मिल सकें, तो मिलकर पूछिये। मैं अुन्हें लिख रहा हूं।

*　　　*　　　*

मणिको मैंने लिखा ही है। कदाचित मृदु[2] के साथ भी न पहुंचे।

जमनालाल आज निजी कामसे २-३ दिनके लिअे बम्बअी जा रहे हैं।

संभव है मेरी यात्रा ८ नवम्बरको शुरू हो। साथमें ठक्करबापा, चंद्रशंकर, मीरा, नायर और रामनारायण चौधरी[3] के रहनेकी संभावना है। आपको और चन्दूभाअीको

बापूके आशीर्वाद

## २२

वर्धा,
२१-१०-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपका पत्र मिला था। आपकी अिच्छा पर अमल कर रहा हूं। धर्म बाधक नहीं होगा। मैं चाहता हूं कि आप फिक्र छोड़ दें।[4] आपके पास प्रेमलीलाबहनकी दूरबीनसे भी ज्यादा जोरदार दूरबीन होनी

---

१. श्री लक्ष्मीदास आसर। अेक आश्रमवासी। अिस समय गांधी-स्मारक-निधिके मंत्री।

२. श्री मृदुलाबहन साराभाअी।

३. अजमेरके निवासी और हिन्दीके लेखक।

४. पूज्य बापूने पूज्य बापूजीको आराम लेनेको लिखा था। अुसी बातका जिक्र है।

चाहिये। अुससे तो राअी पहाड़ जैसा दिखाअी देगा। यूनो[1] ग्रह याद है न।

बुधवारको प्रभुदासकी शादी हो गअी। अुसे मनपसन्द कन्या मिली है और अुसीके पुरुषार्थसे मिली है। लड़की २४ वर्षकी है। बिलकुल सीधी सादी है। अुत्तरकी होनेके कारण अुसे न बिन्दीकी जरूरत है न चूड़ियोंकी। शादीके वक्त भी हाथमें चूड़ियां नहीं थीं। अब जानकी[2] बहनने कांचकी चूड़ियां पहना दी हैं। काफी पढ़ी-लिखी है। आर्य-समाजी है।

महादेवका लम्बा पत्र (बेलगांव जेलसे) मेरे नाम आया है। बड़ा काव्य ही रचकर भेज दिया है। साथमें अुसके अुद्धरण आपके लिअे भेजता हूं।

ब्रजकिशन दिल्ली जाकर बीमार हो गये थे। बा तैयारी (जेल जानेकी) कर रही हैं। किशोरलाल और गोमती[3] परसों चले गये। आनंदी, बच्चू,[4] बब्बू[5] भी गये। किशोरलालभाअी अकोला गये। आनंदी लक्ष्मीदाससे मिलनेके लिअे अुतरनेवाली थी। लक्ष्मीदासका पत्र अभी तक नहीं आया। विवाह करें तो भी आश्रमकी सब सुविधाअें तो अुनको होंगी ही।

आपका वजन कितना रहता है? क्या खाते हैं? दूध-दही कितना लेते हैं? कुछ भेजूं? मांगे बिना मां भी नहीं देती। और वह भी मेरे जैसी मां! फिर पूछना ही क्या? अब सुबहकी प्रार्थनामें जानेका वक्त हो गया। अिसलिअे बस।

बापूके आशीर्वाद

---

१. प्लूटो होना चाहिये। यह ग्रह १९३० में खोजा गया था।

२. स्व० जमनालाल बजाजकी पत्नी।

३. श्री किशोरलाल मशरूवालाकी पत्नी।

४. स्व० महादेवभाअीकी बहन निर्मला।

५. आश्रमके श्री चिमनलालकी पुत्री शारदा।

# २३

वर्धा,
२७-१०-'३३

भाओीश्री वल्लभभाओी,

मणि, मृदु, मृदुके चाचा और बाबा[१] को आये तीन दिन हो गये। बाबा अिस बार मुझसे हिल गया है। अुसका शरीर भी अच्छा है। मेरे साथ जापानी साधु[२] का ढोल बजाता है। जापानी साधु तो अेक रत्न है। बड़ा शुद्ध, नम्र, हंसमुख और विनयी है। हिन्दी सीख रहा है। चरखा-तकली चलाता है। सब नियमोंका सूक्ष्म रूपसे पालन करता है। दोनों बहनों[३] को कओी घंटेका समय दिया है। आज सवेरे लगभग दो घंटे दिये हैं। अभी ११॥ बजे दूसरा समय देनेवाला हूं। दोनों घोड़े पर चढ़कर आओी हैं और विमानसे जानेवाली हैं! अिसलिअे आज डाकगाड़ीसे वापस जानेका नोटिस दिया है। मणिके पैरको बिजलीकी जरूरत मालूम होती है। मृदुको कुछ बहनोंकी देखभाल करनी है। दोनोंका मेल बढ़िया बैठा है।

*　　*　　*

१. श्री डाह्याभाओीका पुत्र।

२. बापूजीके साथ रहनेवाले जापानी साधु। वे अेक ढोल बजाकर 'नम्यो हो रेंगे क्यो' मंत्र बोलते थे। जब जापानके विरुद्ध युद्ध घोषित हुआ और अुन्हें सेवाग्राम आश्रमसे पकड़कर ले गये, तब अुन्होंने बापूजीसे प्रार्थना की थी कि मेरे मंत्रका पाठ जारी रहे तो अच्छा। अिस पर बापूजीने वह मंत्र आश्रमकी प्रार्थनामें शामिल कर दिया।

३. मैं और मृदुलाबहन।

पट्टाभि[1] आ पहुंचे हैं। मैं तो अुनसे मुश्किलसे १० मिनट मिला हूंगा। वे अचानक आ गये थे। जमनालालजी शायद ही किसीको बहुत समय लेने देते हैं। (अहमदावादके) मिल-मजदूरोंके प्रतिनिधियोंको भी तीन वारमें कुल मिलाकर १॥ घंटा लेने दिया। अुनका पहरा जवरदस्त है।

विट्ठलभाअीके चले जानेका दुःख तो हुआ। वे गये[2] अिसलिअे सांसारिक कष्टोंसे अुन्हें मुक्ति मिल गअी। हम तो सोचते ही थे कि अुनकी मृत्यु विदेशमें होगी। अुनकी सेवा अच्छी ही हुअी दीखती है। मालूम होता है सुभाषने[3] हद कर दी। हर जगहसे अुनकी अनन्य सेवाकी प्रशंसा आती रहती है। मैंने अुन्हें पत्र लिखा है। आप भी लिखें। मेरा पत्र मृत्युके समाचारसे पहले गया।

स्वामी[4] अभी कुछ समय यहीं रहेंगे। ठक्करवापा नागिनीको ढूंढ़ने वृन्दावन गये हैं। अुनकी दयाका पार नहीं है। अिस स्त्रीका दिमाग फिर गया है। यहां अुसका चालचलन जरा भी खराव नहीं रहा। पागल-सी हो गअी थी। अभी भी जंगलोंमें भटकती मालूम होती है। आयेगी तो वापस रख लूंगा। अमला तो आजकल खूब काम करती है। डंकन देहातमें समाविस्थ है। मेरी वार अभी यहीं है।

---

१. डॉ० पट्टाभि सीतारमैया। आंध्रके अेक मुख्य कांग्रेसी नेता। १९४९ में कांग्रेसके अध्यक्ष वने थे। अुन्होंने दो भागोंमें कांग्रेसका अितिहास लिखा है। आजकल मध्यप्रदेशके राज्यपाल हैं।

२. अुनका देहान्त २२-१०-'३३ को वियेनामें हुआ।

३. स्व० नेताजी सुभाषचन्द्र वोस।

४. स्वामी आनन्द। पू० वापूजीके निकटके साथी। नवजीवनके शुरूमें अुन्होंने अुसमें खूब काम किया था। अुसके विकासमें अुनका वड़ा हाथ रहा है।

बीमार थी, अब अच्छी हो गअी है। विनोबा[1] गांवोंमें खूब हरिजन-सेवा कर रहे हैं।

आनंदीके साथ मणि[2] चली गअी। बाबला[3] भी चला गया है।

देवदासके पत्र आते रहते हैं। डॉ० दत्ता अुससे मिल आये। खुरशेद[4] कुछ बीमार हुअी दीखती है। अुससे मिलनेके लिअे भी डॉ० दत्ताको लिखा है। मेरी यात्राकी चिन्ता न करें। मैं संभलकर रहूंगा। राजाजी चाहते हैं कि मुझे पहले दक्षिणमें यात्रा करनी चाहिये। आनंदी लक्ष्मीदाससे मिल आअी। वह विवाह न करनेके मामलेमें दृढ़ है। चंदूलालको आशीर्वाद।

बापूके आशीर्वाद

## २४

वर्धा,
२८-१०-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आज सुभाषका तार आया है कि विट्ठलभाअीकी लाश ९ तारीखको बम्बअी पहुंचेगी और आपको दाह-क्रिया करनी है। मैंने प्रेसके मारफत जवाब दिया है कि मैं नहीं मानता कि वल्लभभाअी छूटनेकी मांग करेंगे। अिसलिअे यह क्रिया आपके बिना होनी चाहिये। डाह्याभाअीको यह क्रिया करनी चाहिये। आपसे राय लेनेका समय

---

१. आचार्य विनोबा भावे। आश्रमवासी। १९४० में हमारे राष्ट्रकी सम्मतिके बिना हिन्दुस्तानको विश्वयुद्धमें शामिल कर देनेके विरुद्ध व्यक्तिगत सविनय कानून भंग शुरू किया गया, अुस वक्त बापूजीने अिन्हें प्रथम सत्याग्रही चुननेका सम्मान प्रदान किया था।

२. श्री लक्ष्मीदास आसरकी सबसे छोटी लड़की।

३. स्व० महादेवभाअीका पुत्र नारायण।

४. श्री दादाभाअी नौरोजीकी पौत्री।

नहीं था और ठीक भी नहीं समझा। कुछ कहना हो तो कहिये। डाह्याभाओीको लिख रहा हूं।

काकाके अुपवासके वारेमें आपको कल पत्र लिखा था सो मिला होगा। आज तीसरा अुपवास शुरू हुआ है। वजन अभी स्थिर है। लेटे-लेटे काम करते हैं। सकुशल हैं। . . . अभी यहीं है, परन्तु अुसे रास्ते पर लाना कठिन लगता है।

प्रभुदास और अम्बा[1] का काम ठीक चल रहा है।

वापूके आशीर्वाद

## २५

वर्धा,
१-११-'३३

भाओी वल्लभभाओी,

अंग्रेजीमें कहावत है कि वड़े लोग अेक ही तरहसे सोचते हैं; और हम तो वड़े ही कहलाते हैं, अिसलिअे विट्ठलभाओीकी क्रियाके वारेमें दोनोंने अेक ही वात सोची।[2] मैंने डाह्याभाओीको लिख दिया

१. श्री प्रभुदास गांधीकी पत्नी।

२.

सें० प्रिजन,
नासिक रोड,
२९-१०-'३३

पूज्य वापू,

आज आपका कलका लिखा पत्र मिला। मेरे नाम वम्बओीसे अेक स्नेहीका पत्र आया था। अुन्होंने लिखा था कि वम्बओीमें वहुत लोग चाहते हैं कि मुझे अग्नि-संस्कारके लिअे वाहर आना चाहिये। अुसका जवाव कल ही दिया है, जो नीचे अुद्धृत करता हूं:

"मुझे वाहर आनेके वारेमें लिखा, अुसका जवाव अितना ही दे सकता हूं कि अैसी अिच्छा करनेमें विचार-दोष

है। आपके विचारोंके रूपमें मैं कुछ भी प्रकाशित करूं, अैसा मैं हूं

---

है। मैं जिस स्थितिमें हूं, अुस स्थितिमें बाहर आनेकी मांग करना न मुझे शोभा देगा और न देशको। अैसे अवसरका लाभ अुठाकर सरकार पर मुझे छोड़ने या बाहर लानेके लिअे अनुचित दवाव डालना सत्याग्रहीको हरगिज शोभा नहीं देता। अिसलिअे यह विचार बिलकुल छोड़ दीजिये और जो कहते हों अुन्हें समझाअिये। मेरे विचार अखबारोंमें नहीं दिये जा जा सकते, क्योंकि—मैं कैदी हूं; और कैदीके नाते मेरी मर्यादाको समझना चाहिये। मुझे कुछ भी प्रकाशित करना हो, तो अुसके लिअे सरकारकी अनुमति चाहिये।"

अिस आशयका अुत्तर कल भेजा था और आज आपका पत्र आया। हम अेकमत हैं, फिर क्या चिन्ता है? लोग तो चाहे जो कहेंगे।

अग्नि-संस्कार करनेके बारेमें डाह्याभाअी या मेरे दूसरे भतीजे, जो बम्बअीमें हैं, विचार करके अुचित होगा सो करेंगे।

सुभाषका तार मेरे पास आया था। अुसमें शव मार्सेल्ससे जहाज पर चढ़ा देनेकी बात ही थी। और कोअी बात नहीं थी। मैंने दुवारा आभार माननेवाला पत्र लिखा है। तार नहीं दिया।

मेरे नाम देश-विदेशसे तार आते रहते हैं। अैसा लगता है कि अुनका जवाब देना ही पड़ेगा। अैसे मामलोंमें मुझे बिलकुल अनुभव नहीं है। यह भी पता नहीं कि किसे दिया जाय और किसे न दिया जाय। मगर जैसा सूझेगा वैसा करूंगा।

काकाकी तबीयत ठीक है, यह जानकर आनंद हुआ। . . . यहीं होगा, यह मुझे पता नहीं था। मैं मिल नहीं सकता, अिसलिअे क्या करूं? वैसे मुझे लगता है कि अुसे समझाया जा सकता है। वह हठ पकड़ ले तो न माने, यह बात जरूर है। परंतु अुसमें शौर्य

ही नहीं। आपके नाम आये हुओ तारोंके बारेमें मेजर[1] से कहकर अब मेरे नाम जो पत्र लिखें, अुसमें अेक पंक्ति लिखिये — "जिन लोगोंने हमदर्दीके तार और पत्र भेजे हैं, अुन्हें मेरी तरफसे अखबारों द्वारा धन्यवाद दीजिये।" अगर अिसे वे पास न कर सकें, तो आअी० जी० पी० से पुछवा लें, और आपको अिजाजत मिल जाय तो हम छपवा देंगे। . . .

---

है, और शूरवीर समझदार हो सकते हैं। कायर और ढीले आदमी समझदार हों तो भी मुझे अुनसे प्रेम नहीं होता, क्योंकि वे मंझधारमें नाव डुबानेवाले होते हैं।

काकाको कितने दिन बाद संभालना पड़ेगा? शरीर अभी ठीक ही हुआ था कि यह आफत आ पड़ी।

. . . का पत्र कल आया था। मैंने अुन्हें और पंड्याजी[2] को हिरण्यगर्भकी मात्रा[3] दी थी। दवाका असर अच्छा हुआ दीखता है। यात्राकी (जेल जानेकी) तैयारी कर रहे हैं। कोअी दस दिन बाद रवाना होनेवाले हैं। मेरे आशीर्वाद मांगे हैं। भेज दिये हैं।

आपका कोअी कार्यक्रम तय हो जाने पर लिख भेजिये।

बंगालमें जाना हो तो कब जाना होगा, यह लिखिये।

मैंने देवधरको पत्र लिखा था। वह मिला या नहीं, अिसका पता ठक्कर द्वारा लगवाअिये।

राजेन्द्रबाबू कैसे अटक गये दीखते हैं?

दोनोंके प्रणाम।

आपके सेवक

वल्लभभाअीके दण्डवत प्रणाम

---

१. अुस समय नासिक जेलके सुपरिन्टेंडेंट।

२. स्व० मोहनलाल कामेश्वर पंड्या। खेड़ा जिलेके कार्यकर्ता।

३. अेकदम जेलमें पहुंच जानेकी सूचना।

नरीमान कल यहां आये थे। अुन्होंने काफी समय लिया और मैंने दिया। दारोगा[1] ने देने दिया। परन्तु अिस समय तो कितनी ही कोशिश करें, कुछ हाथ लगनेवाला नहीं।

आज दीनबन्धु[2] आ रहे हैं। खूब घूमे हैं, अिसलिअे मुझसे काफी समय चाहेंगे और मुझे समय देना ही पड़ेगा।

काकाके अुपवास कल पूरे होंगे। आनंदमें हैं। अुपवास जैसा खास कुछ मालूम नहीं हुआ। काकाके शरीरमें मेरी तरह दाह नहीं है। वे खूब पानी पी सकते हैं। नमक डालें तो भी, सोडा डालें तो भी, ठंडा हो तो भी और गरम हो तो भी। यह शक्ति अीश्वर मुझे दे दे तो भणसाली[3] को भी अिस अुम्रमें हरानेका अुत्साह आ जाय। फिर अुसकी तरह पागलपन आये तो भले ही आ जाय। टाटकी लंगोटी मोटी रस्सीके कंदोरे पर लटकाता है। आटा पानीमें मिलाकर फांकता है और भ्रमण करता है। कभी-कभी कार्ड लिखकर दर्शन देता है और लिखता है कि सच्चा अनुभव तो अिसी समय प्राप्त हो रहा है।

अुपवासके दिनोंमें थोड़ासा लिखवानेका काम किया है। प्रभुदास अवैतनिक मंत्रीके पद पर विराजमान है और काकाके सामने गीतापाठ वगैरा भी करता है। प्रभुदास अुनका पट्ट शिष्य है, अिसलिअे

---

१. स्व० जमनालालजी। वे पू० बापूजीके स्वास्थ्यकी रक्षाके लिअे सख्त पहरा देते थे।

२. स्व० सी० अेफ० अेण्ड्रूज़।

३. असहयोग आन्दोलनमें अेम० अे० की पढ़ाअी छोड़कर आश्रममें आये थे। विद्यापीठमें और 'यंग अिंडिया' में कुछ समय काम किया था। बादमें अुन्हें आध्यात्मिक रंग लगा। अुस सिलसिलेमें कोअी तीन बार अुन्होंने लम्बे-लम्बे अुपवास किये। अुन्होंने देहदमनका मार्ग ग्रहण किया है।

काकाके लिअे वड़ा अुपयोगी सिद्ध हुआ है। कल किशोरलाल और गोमती भी आये। अुनके आनेका कारण तो मैं हूं।

* * *

काकाने मित्रधर्म और पितृधर्मका यथाशक्ति पालन किया है। . . . अपने अभिमानकी वाढ़में वहा जा रहा है। परन्तु मैं अुसकी आशा छोड़ नहीं वैठा हूं। मैं मानता हूं कि ठोकर खाये विना अुसे ज्ञान नहीं होगा। आप लिखते हैं सो तो ठीक ही है। कायरकी समझदारी लम्वी मंजिल तय नहीं कर सकती और . . . जैसे अधरमें अुड़नेवाले अुद्धत छोकरे अगर समझदार वन जायं, तो अुनकी समझदारी फांसी लगने तक कायम रहती है। अैसा दिन कहांसे आये ? मैं मानता हूं कि काकाका शरीर तुरन्त ठीक हो जायगा। चिन्ता न करें। अुपवासके दिनोंमें मैंने अपने नीम-हकीमी ज्ञानमें ज़ंग नहीं लगने दिया था, अिसलिअे अुसका जो आध्यात्मिक लाभ होना होगा सो तो होगा ही। शारीरिक लाभ भी हुआ ही है। . . . और पंडचाको आपने अच्छी मात्रा दी है। परन्तु तेज दवाओंका असर लम्वे समय तक नहीं टिक पाता और अुनकी प्रतिक्रिया अकसर भयानक होती है। यह मैंने आपकी दवाका दोष वतानेके लिअे नहीं लिखा है। अिसका अुपयोग वस्तुस्थिति वतानेके लिअे ही है। महादेवके पत्र आते रहते हैं। चारों तरफसे पुस्तकें जमा करते रहते हैं। किसी दिन ये पुस्तकें भी किसी सार्वजनिक पुस्तकालयमें ही जायंगी न ? पढ़-पढ़कर जेलमें अंधे न हो जायं तो वहुत है। मैं हल्की-सी निषेधाज्ञा भेजना चाहता हूं। देवदाससे (जेलमें) डॉ० दत्ता मिल आये। वह समयका अच्छा अुपयोग कर रहा दीखता है। पढ़ता है, सीखता है, खेलता और कातता है। मेरा कार्यक्रम अभी तो अिस प्रकार है : अिस मास सी० पी० में, वादको दिल्ली, फिर पंजाव, फिर सिन्ध, वादमें राजपूताना, यू०पी० के वाद वंगाल, आसाम वगैरा। अिस कार्यक्रममें कदाचित् थोड़ा फेरवदल हो और मद्रास जल्दी जाना

हो जाय तो आश्चर्य नहीं। ८ तारीखको यहांसे प्रस्थान करना है। फिर दो-तीन दिनके लिअे वर्धा तहसीलके दौरेके लिअे आना पड़ेगा। देवघरको आपके पत्रके बारेमें लिखूंगा। राजेन्द्रबाबूको वापस अस्पतालमें ले गये हैं। मेरे खयालसे अब तो अुन्हें वहीं रखेंगे।

बापूके आशीर्वाद

## २६

भाअीश्री वल्लभभाअी,

आपका पत्र आज मिला। विट्ठलभाअी-श्राद्ध-समितिके बारेमें आपने जहांसे जितना जाना, अुतना वहींसे मैंने भी जाना। मणि क्या आपकी अकेलेकी ही लड़की है?

. . . का पृथक्करण स्वामीने पढ़ सुनाया। नहीं तो शायद यह साहित्य पढ़े बिना रह जाता। सीधी बात तो यों कहिये न कि आप पास नहीं हैं। यह जितना आपको खटकता है, अुतना ही मुझे भी खटकता है। अिसलिअे मैं अेकलव्यका अनुकरण कर रहा हूं। अुसे द्रोणाचार्यने बाहर खदेड़ दिया, अिसलिअे अुसने अुनकी मूर्ति सामने रखकर बाणविद्या सीख ली। मुझे धनुर्धारी नहीं बनना है। आपको बाण चढ़ाना नहीं आता। बाणको तोड़कर आपने अुसका हल बना लिया है। मुझे भी हल तो चलाना ही है।

मैं रोज पार्श्वेश्वर चिन्तामणि बनाता हूं और अुनसे पूछ लेता हूं। अुनसे सही जवाब ही मिलता होगा, यह तो कैसे कहा जा सकता है? परन्तु मैं अिस बातका हमेशा ध्यान रखता हूं कि अमुक परिस्थितिमें आप क्या करना चाहेंगे या करेंगे।

बाकी जानेकी तैयारी हो रही है। चार्ली भाअी[1] ११ तारीखको रवाना हो रहे हैं। यहांसे कल चले गये। वे सब जगह घूमे, सबसे मिले, परन्तु रहे जहांके तहां।

---

१. स्व० सी० अेफ० अेण्ड्रूज़।

काकाके अुपवासकी वात कहीं भी फैली नहीं जान पड़ती। यहां भी जरा शोर नहीं होने दिया। अुनमें शक्ति अच्छी तरह आ रही है।

प्रभुदास अन्तमें तो अल्मोड़ा जायगा। यात्रामें भी आपके पत्रोंकी जरूरत रहेगी ही। मेरे तो आपको मिलेंगे ही।

जहां वा जायगी, वहीं (जेलमें) काका, स्वामी वगैरा मंडली पहुंचेगी। मोरारजी[1] वगैरा यहीं हैं। सकुशल हैं। जरा भी चिन्ता न करें। आपके अिस वारके × × ×[2]

खुरशेद ठीक होती जा रही है।

आपको व चन्दूलालको

वापूके आशीर्वाद

## २७

नागपुर,
९-११-'३३
प्रातःकालकी प्रार्थनासे पहले

भाओी वल्लभभाओी,

आपका पत्र मिला। यात्रामें न लिखें, यह नहीं चलेगा। मैं भी लिखा करूंगा। विट्ठलभाओीके वारेमें जो कुछ हुआ, वह मेरे ध्यानसे वाहर नहीं है। मुझ पर भी काफी हमले हुओे हैं। लेकिन अुन सव पर मैंने ध्यान ही नहीं दिया। ध्यान देकर भी क्या करें? मैलको जितना हिलाअिये अुतना ही वह अूपर आयेगा। मैंने तो सुभाषकी सेवाको ही चुनकर निकाल लिया, और सव वातें छोड़ दीं। वैसे

---

१. श्री मोरारजी देसाओी। १९३० में डिप्टी कलेक्टरकी नौकरीसे अिस्तीफा देकर सत्याग्रहकी लड़ाओीमें शरीक हुओे। कओी वर्ष तक गुजरात प्रान्तीय समितिके मंत्री रहे। १९५२ के आम चुनावोंके पहले वम्वओी राज्यके गृहमंत्री। आजकल मुख्यमंत्री हैं।

२. जेलमें पत्रके काटे हुओे भागके लिओे तीन चौकड़ियां लगाओी हैं।

विट्ठलभाअीकी अंतिम अिच्छा[1] के बारेमें जो बातें कही जाती हैं, अुनके लिअे तो क्या कहा जाय ? अुनके बारेमें जैसे आपको शक है, वैसे ही मुझे भी है ।

मेरा काम मंगलवारसे शुरू हुआ । सभी जगह मनुष्योंकी भीड़ अुमड़ पड़ती है । अस्पृश्यताकी बातें कहनेसे कोअी चिढ़ता नहीं जान पड़ता । वर्धाके पास अेक सुन्दर मन्दिर खोला । नागपुरमें अितनी भीड़ जमा हुअी, जितनी कभी नहीं देखी गअी । मेरी आवाजने धोखा नहीं दिया । यह भी नहीं कहा जा सकता कि थकावट मालूम हुअी । १०८ या १०९ पौंड वजन लेकर निकला हूं । चन्दा भी अच्छा हुआ मानता हूं । मध्यप्रदेशका दौरा पूरा करके दिल्ली जाना है और वहांसे सीधे दक्षिणमें । राजाजी कहते हैं कि दक्षिणमें पहले दौरा करनेकी जरूरत है । सनातनियोंका सारा विरोध वहींसे शुरू होता है । शनिवारको वापस वर्धा जाना है । वर्धा तहसीलका काम पूरा नहीं हुआ है । अिस बीच जवाहरलाल वगैरा मुझसे मिल जायंगे । अन्सारी[2] आ गये हैं । अिसलिअे शायद वे भी आवें । मेरे साथ मीरा, चन्द्रशंकर, नायर, रामनाथ (दिल्लीके सस्ता साहित्यवाले),

---

१. स्व० विट्ठलभाअीके बारेमें कहा जाता था कि अुन्होंने वसीयत करके अपने पासके अेक लाखसे अधिक रुपये स्व० सुभाषबाबूको विदेशमें प्रचारके लिअे अपनी अिच्छानुसार खर्च करनेको दिये थे । बादमें बम्बअी हाअीकोर्टमें अिसका मामला चला था । अदालतने यह फैसला दिया था कि वसीयत सही हो तो भी कानूनके अनुसार अुसकी सूचनाअें अमलमें नहीं लाअी जा सकतीं और तमाम रुपया अुनके वारिसोंको मिलना चाहिये । पू० बापूजीने तमाम कुटुंबियोंको समझाकर यह रुपया कांग्रेसको देशकार्यके लिअे दिलवा दिया था ।

२. दिल्लीके सुप्रसिद्ध स्व० डॉ० अन्सारी । राष्ट्रीय मुस्लिम नेता । १९२७ में कांग्रेसके अध्यक्ष ।

ओम[1] और रामेश्वर बिड़ला[2] की पुत्रवधू हैं। ये तो थोड़े ही दिन रहेंगे। ओम बहुत मोटी हो गअी है। ठक्कर बापा तो साथ हैं ही।

बा १३ तारीखको वर्धा छोड़ देगी। १५-१६ के आसपास अहमदाबाद पहुंच जायगी। बाका मन अिस बार खूब डांवाडोल है। वह अस्वस्थ तो है ही। परन्तु (जेलमें) पहुंच जायगी। यही होगा, अितना अुसे विश्वास है।

आप वर्धा ही लिखते रहिये।

दोनोंको बापूके आशीर्वाद

## २८

चांदा,
१४-११-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपके पत्रके बिना काम नहीं चलेगा। आपने आदत ही अैसी डाल दी है। आज चांदामें हैं। ४ बजे हैं। ६ बजे साबलीके लिअे रवाना होंगे।

विट्ठलभाअीके बारेमें जिस ढंगसे सब कुछ हुआ, वह मुझे बिलकुल पसन्द नहीं आया। फिर भी लोग जिस तरह अुत्तेजित हुअे, अुससे मैंने यहां बैठे-बैठे बहुत शिक्षा ली है। लोग मनुष्यको नहीं पूजते। अुसके बारेमें अुन्होंने जो कल्पना की है और जिस वस्तुको वे चाहते हैं, अुसे अपने ढंगसे और अपनी शर्त पर पूजते हैं। मैंने वर्णन नहीं पढ़े और बारीकीसे कुछ जाना भी नहीं। परन्तु सारी चीज़का चित्र मेरे सामने खड़ा हो गया है।

---

१. स्व० जमनालालजीकी सबसे छोटी पुत्री।

२. श्री घनश्यामदास बिड़लाके बड़े भाअी।

नागपुरके विद्यार्थियोंके सम्मेलनमें अंडे फेंके जानेकी वात 'टाअिम्स' से जानी। मैंने तो हॉलमें कुछ भी नहीं देखा। खलवली मची हो, अैसा भी नहीं देखा। हॉलमें किसीने कुछ देखा हो, यह भी नहीं जानता। अितना होनेकी वात चंद्रशंकरने वताअी। ओम पर अेक अंडा गिरा था। अुन्हींके लिअे फेंका गया था या अुनके पास वैठे हुअे भूतपूर्व अध्यक्षके लिअे या मेरे लिअे, यह कोअी नहीं जानता। वात यह है कि राअीका पर्वत वना दिया गया है। विद्यार्थियोंके प्रेमका पार नहीं था। अुन्होंने रु० ७०० की तो थैली भेंट की। यही वात यू० पी० के लिअे समझिये।

अन्सारी रविवारको मिले। स्वास्थ्य कुछ ठीक है। विट्ठलभाअीसे मिलनेकी अिच्छा होते हुअे भी न मिल सके। अन्तिम समयमें तो वे वहुत अशान्त हो गये थे। अन्सारीको कोअी खास वात नहीं कहनी थी। यह कहा जा सकता है कि मिलनेके खातिर ही मिलने आये थे। राजघरानेके वीमारोंको देखने गये हैं। अुसी रात चले गये। मेरा तो मौन था। आये तव शुरू नहीं हुआ था। अभी तक सफरमें कोई दिक्कत नहीं हुअी। अव खाने और मोटरमें वैठनेका समय हो गया, अिसलिअे आज अितना ही। वा और स्वामी कल वर्धासे चल दिये। वा अकोला होकर अहमदावाद जायगी। राजकोटमें रामी[1] की लड़की वीमार है, अिसलिअे मनु[1] वहां गअी है। आप तो वर्धा ही लिखिये।

दोनोंको वापूके आशीर्वाद

---

१. वापूजीके वड़े लड़के स्व० हरिलालकी पुत्रियां।

# २९

रायपुर,
२३-११-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपने तो सचमुच ही पत्र लिखना वन्द कर दिया है। जमनालालजीका अिस्तीफा[1] अुनकी शांतिके लिअे भी अनिवार्य था। औरोंके लिअे भी अुचित ही था। अिससे वायुमंडल वहुत साफ हो गया। जमनालालजीके सिरसे वोझ अुतर गया और अुन्हें नया वल मिल गया। अविक तो नहीं लिखूंगा। परन्तु अिस कदमके ठीक होनेके वारेमें शंका न करें।

आपके स्वास्थ्यमें कुछ गड़वड़ हुअी सुनता हूं। कुछ हो तो वताअिये। वजन वता सकें तो वताअिये। नाककी तकलीफ तो नहीं है न? मुझसे तो छिपानेकी वात हो ही नहीं सकती।

महादेव काफी कष्ट सह रहा है। मुझे पसन्द है। अव गुजराती पत्रोंमें कठिनाअी होती है। अिस वारेमें कर्नल[2] को लिखनेकी सोच रहा हूं। अितना भी करना पसन्द तो नहीं है।

देवदासका पत्र अिन दिनों नहीं आया। खुरशेद ठीक होती जा रही है। अुसने काफी वीमारी भोगी है। डाक जा रही है, अिसलिअे अधिक नहीं लिखा जा सकता।

मेरी गाड़ी ठीक चल रही है। लोगोंकी भीड़ पहले जैसी ही है; शायद अधिक हो। अैसे ही पागल हैं।

वापूके आशीर्वाद

---

१. स्वास्थ्यके कारण स्व० जमनालालजीने कांग्रेस कार्य-समितिसे त्यागपत्र दिया था असीका अुल्लेख है।

२. वम्वअी प्रान्तकी जेलोंके मुख्य अधिकारी, अिन्स्पेक्टर जनरल ऑफ प्रिजन्स।

## ३०

अिटारसी,
१-१२-'३३

भाअीश्री वल्लभभाअी,

अिटारसीकी धर्मशालामें सवेरे ३। बजे यह पत्र लिख रहा हूं। मीराबहन मुंह धोने गअी है। फिर प्रार्थना होगी। अुसके बाद तुरन्त करेलीकी रेल पकड़नी है और वहांसे अनन्तपुर जाना है। अनन्तपुरमें जेठालाल[1] काम करता है। कल बैतूल रहे। वहांसे रेलमें अिटारसी आकर और सभा करके धर्मशालामें सोये।

आपका पत्र मिल गया। 'टाअिम्स ऑफ अिंडिया' में जो कुछ चल रहा है, अुससे हम कहां तक निपटेंगे? फिर भी मुझे जो कुछ सूझता है, करता रहता हूं। अभी तो अखबार कम ही पढ़नेको मिलते हैं। मुझे तो अैसा महसूस होता है कि हरिजनोंका काम हरि देखते रहते हैं। जो शक्ति हर जगह लाखों आदमियोंको खींच लाती है, वही शक्ति झूठको भी मिटायेगी। हम गफलतमें न रहें तो बस है।

मैं तो जानता ही हूं कि आपकी आत्मा मेरे चारों ओर घूमती ही रहती है। वह क्या मेरी रक्षा नहीं करती होगी? आपमें मांका प्रेम भरा है, अिसका दर्शन क्या मैंने यरवदामें प्रतिक्षण नहीं किया? यह गुण आपके पत्रोंमें जहां-तहां टपकता रहता है। और यह गुण सर्वव्यापी है, यह भी मैंने देखा है। अिसलिअे आप वहां बैठे हुअे बारीकीसे सबको देखते ही रहते हैं।

---

१. श्री जेठालाल गोविन्दजी। वे अनन्तपुरमें खादीका काम करते थे।

मेरी चिन्ता न करें। जो कुछ हो रहा है, अुसकी भी चिन्ता न करें। यह काम भगवानका है। "विगड़ी कौन सुधारे नाथ, विगड़ी कौन सुधारे।"

अव हम रेलमें हैं। अपनी नाकके लिअे जो कुछ करना जरूरी होगा आप करेंगे ही, अैसा मैं मान लेता हूं।

बापूके आशीर्वाद

## ३१

जवलपुर,
४-१२-'३३

भाअीश्री वल्लभभाअी,

कल रातको जवलपुर पहुंचे। अव ६॥ वजे हैं। आपका पत्र कल कटनीमें मिला। अनन्तपुरका काम देख आया। सव काम पक्का है और अिसलिअे वीमा भी है। जेठालाल जवरदस्त कार्यकर्ता है।

गोरधनभाअी[१] मेरे व्यवहारसे वहुत नाखुश हैं। अुन्हें सन्तुष्ट करनेका प्रयत्न तो कर ही रहा हूं। अुनका विचार विदेशोंमें रुपया खर्च करनेका है। मैंने अैसा करनेसे मना किया है। वसीयत-नामेके वारेमें अभी तक मुझे नहीं पूछा है। पूछेंगे तो आप जो लिख रहे हैं, वह सहज ही याद रखूंगा। सव कुछ अजीव तो लगता ही है। परन्तु जैसा सुनते हैं, वैसा ही हुआ भी हो, तो मुझे

१. श्री गोरधनभाअी अीश्वरभाअी पटेल। वे विट्ठलभाअीसे मिलनेको रवाना हुअे थे, परन्तु अुनसे भेंट नहीं हो सकी थी। फिर विट्ठलभाअीका शव लेकर आये। वे विट्ठलभाअीकी वसीयतके अेक्ज़ीक्यूटर थे।

आश्चर्य नहीं होगा। जो होगा सामने आ जायगा। आज बड़े लोगों[1] के आनेकी संभावना है। अैसा दीखता है कि कल सब मिलेंगे। हम सबके रहनेका अलग-अलग अिन्तजाम होगा। बुआजी आ रही हैं। शायद अन्सारी भी आयें।

व्रजकृष्ण मृत्युशय्या पर पड़ा है। अुपवासमें अुसने अनन्य भावसे मेरी सेवा की थी, यह तो आप जानते ही हैं। अुसके समाचार मंगाता रहता हूं। सेवा-शुश्रूषा हो रही है। डॉ० अन्सारीका तार आया है कि शायद वह बच जायगा।

महादेवको साथी मिलनेकी बात तो आप ही से मालूम हुअी।[2] (छगनलाल) जोशी मजेमें है। बाकी खबर यहां आनेके बाद कल ही लगी। अच्छा हुआ।

हरिजनसेवाका काम अच्छी तरह चल रहा है। अभी तक तो सब ठीक ही चल रहा माना जायगा।

आप दोनोंको बापूके आशीर्वाद

---

१. पंडित मालवीयजी, डॉ० विधानचन्द्र राय और श्री भूलाभाअी देसाअी।

२. बेलगांव जेलमें महादेवभाअीके साथ गिरधारी कृपलानीके रखे जानेकी खबर मैंने बापूको बेलगांव जेलसे नासिक जेलमें लिखी थी और अुन्होंने पूज्य बापूजीको दी थी।

## ३२

जबलपुर,
७-१२-'३३

भाओीश्री वल्लभभाओी,

गोरधनभाओीका अेक ही बड़ा लम्बा पत्र आया था। अुसे मैं क्यों संभालकर रखता? अुसमें मेरे दोषोंका ही दर्शन कराया गया था और विट्ठलभाओीके गुणोंका। अुसका मैंने बहुत प्रेमपूर्ण अुत्तर दिया था। अुसकी पहुंच नहीं आओी। मेरे पास रखे हुओ रुपयों[1] के बारेमें तो मुझे जबानी कहलवाया था। अुसके बारेमें मैंने मथुरादाससे कहा। अुनका अुपयोग विदेशमें हरगिज नहीं हो सकता। आपने देखा होगा कि अब अुन्होंने मुझसे सार्वजनिक अपील की है। जो होगा डंकेकी चोट होगा। मैं अुनसे निपट लेनेकी आशा रखता हूं। आप निश्चिन्त रहें।

बाको पत्र लिखा करूंगा। अिस बार जाना अुसे कठिन तो लगा ही है। परन्तु ओीश्वर लाज रखेगा। ठक्कर बापाने आपका पत्र मुझे दिखाया था। अुनका जरा भी कसूर नहीं। मुझे बचानेके लिअे वे अथक प्रयत्न करते हैं। झगड़ा करनेवालोंको मेरे पास आने ही नहीं देते। बहुत टालते हैं। लेकिन कुछ तो टलता ही नहीं। अनुभवसे सुधार भी होते ही रहते हैं। अिस बारेमें भी चिन्ता न करें। "हरि करे सो होय।"

किशोरलाल बीमार हो गये थे। अब कुछ ठीक हैं। बम्बओीमें हैं। अुन्हें लिखिये।

---

१. स्व० विट्ठलभाओी जब बड़ी विधान-सभामें अध्यक्ष थे, तब अपने वेतनका लगभग आधा भाग हर महीने वे पू० बापूजीके पास अिच्छानुसार खर्च करनेको भेजते थे। अुसी रकमका अुल्लेख है।

जीवराज[1] काफी सूख गये हैं। माथेरानके रगवी होटलमें हैं।

मथुरादास मीटिंगमें आया था। अब भी साथ है। दिल्ली तक रहेगा। वह भी काफी दुबला हो गया है। अुसकी पीठ दुखती है। बहुत घूम-फिर नहीं सकता। आराम ले तो शक्ति आ जाय। मीटिंगमें बातें करके ही अुठ गये कहा जायगा। मौलाना साहब[2] और डॉक्टर (राय) मुझसे विनय कर रहे थे कि अब मैं आग्रह छोड़ दूं। मैंने धर्मसंकट बताया, तो चुप हो गये। बहुत बारीकीसे बातें हुआीं। अैसा नहीं लगा कि नरीमानको कुछ समझ आअी हो। मैंने कहा अेक लिखे 'विदर अिंडिया', दूसरा लिखे 'विदर कांग्रेस'। तब मैं अगर लिखूं कि 'विदर नरीमान', तो ज्यादती तो नहीं मानी जायगी न? जवाहर तो जवाहर ही हैं। जमनालालजीका लिखना ही क्या? अुन्होंने वजन बढ़ाया है। शरीर ठीक कहा जा सकता है। चिखलदामें काफी लाभ हुआ। परंतु अुनके कान भी आपकी नाककी तरह कष्ट दिया ही करते हैं। अेक नकटे, दूसरे बहरे! दुखड़ा किसके आगे रोयें? परंतु अब अिन्जेक्शनसे फायदा हो तो बताअिये। नेती (हठयोगकी नाककी अेक क्रिया) करनेकी सोच रहे हैं, यह मुझे पसन्द है। परंतु सिखायेगा कौन? मैं अिसका विशारद माना जाअूंगा। क्या मुझे विशारद समझकर नहीं बुलाया जा सकता? नेती अच्छी तरह करना न आये, तो नाकसे थोड़ा खून आने लगता है। पहले सलीका अुपयोग किया जाता है। आप यह हरगिज न करें। बारीक कपड़ा ही काफी है। धीरे-धीरे करनेसे नुकसान नहीं होता। कृष्णदास,[3] महादेव और

---

१. डॉ० जीवराज मेहता। अुस समय बीजापुर जेलसे छूटकर आये थे। आजकल बम्बअी राज्यके अर्थ-मंत्री हैं।

२. मौलाना अबुलकलाम आजाद। १९३९ से १९४६ तक कांग्रेसके अध्यक्ष। अब भारत सरकारके शिक्षा-मंत्री।

३. श्री कृष्णदास। 'Seven Months with Mahatma Gandhi' के लेखक। किसी समय बापूजीके मंत्रि-मंडलमें थे।

देवदासको मैंने ही सिखाअी थी। देवदासको खून आता था। अिसका कारण अलग था। अिसलिअे छोड़ देनी पड़ी थी। जमनालालके साथ जानकीवहन आअी थीं। दोनों रातको चले गये।

महादेवके पास गिरधारी[1] गया, यह तो आपसे ही मालूम हुआ। सुरेन्द्र[2] और दरबारी[3] वर्धामें हैं। अब दोनों ठीक हैं। माधवजी[4] अभी छूटे हैं। मुझसे मिलने आये हैं। आज कराड़ी जायंगे। अुनकी तबीयत ठीक है। चंद्रशंकर अपने कार्यको सुशोभित कर रहे हैं। काका और स्वामी चार-पांच दिनके लिअे माथेरान गये हैं।

मैं १० तारीखको दिल्ली पहुंचूंगा।

दोनोंको बापूके आशीर्वाद

## ३३

सीतानगर,
२५-१२-'३३

भाअी वल्लभभाअी,

आपने मेरे पत्रकी बाट देखी, मैं आपके पत्रकी देख रहा था। मैं अिस भ्रममें रहा कि मेरे पत्रका जवाब आना बाकी है। अितनी तेजीसे यात्रा हो रही है कि तारीख और वार वगैराका स्मरण ही नहीं रहता। किसे क्या लिखा जाय, यह भी याद नहीं रहता। साठवां साल चल रहा है, यह कारण तो हो ही सकता है।

---

१. आचार्य कृपलानीके भतीजे। साबरमती आश्रमके पुराने विद्यार्थी।

२. अेक आश्रमवासी।

३. सूरत जिलेके देहातमें शराबबन्दीका काम करनेवाला अेक पारसी युवक।

४. बापूजीके साथ दांडीकूचमें सम्मिलित हुअे ८० सत्याग्रहियोंमें से अेक।

तीन बजेके बारेमें आपको चंद्रशंकरने यों ही डरा दिया है। मैं अिस तरह न अुठूं तो घबरा जाअूं। आपको आग्रह तो मुझे जल्दी सुलानेका रखना चाहिये। यह नियम आजकल जरूर टूट गया है। फिर भी सब डॉक्टरोंकी राय है कि शरीर अभी तक तो अच्छा ही रहा है। पत्र भी जितने आप सोचते हैं अुतने नहीं लिखता। जिनके बिना काम न चले अुतने ही लिखता हूं। आप पास बैठे हों तो आप ही कहें कि अितने तो लिख ही डालिये! यह कहा जा सकता है कि आपको छोड़कर भाग आने[1] की शिकायत सही है। अिसका अुपाय भी हो ही जायगा न? मेरे बारेमें बिलकुल चिन्ता छोड़ दीजिये। मैं शरीरकी मर्यादाके बाहर नहीं जाता। आप देखें तो मान लेंगे कि मैं अुसकी अच्छी तरहसे रक्षा कर रहा हूं। या सच पूछा जाय तो यों कहें कि अीश्वर अुसका जतन अच्छी तरह कर रहा है। मगर मैं विरुद्ध हो जाअूं, तो बेचारा अीश्वर क्या करे? मैं अुसमें डूब गया होअूंगा, तभी तो वह मुझे महासंकटोंसे बचाता होगा। मद्रासमें रोज कुचले जानेका डर रहता था, फिर भी बच गया। यह किसी मनुष्यकी कारीगरी नहीं थी। अीश्वरकी अिच्छा ही अैसी थी। पांच घंटेके निश्चयका तो ज्यादातर कागज पर ही पालन होता है।

बाको हर हफ्ते मेरा पत्र जायगा ही। अभी तक अेक भी हफ्ता खाली नहीं जाने दिया। बाकी रक्षा अीश्वर करेगा। अुसको बचानेवाला और हो भी कौन सकता है? मणिके बारेमें दरअसल कोअी चिन्ता करनेकी बात नहीं है।

कानजीभाअी[2] को तुरंत तार दिया था। अुनका जवाब तारसे और पत्रसे आ गया था। मैंने खुद जवाब भी भेजा है और लिखा है कि मेरी खातिर अितनी दूर न आयें। परंतु अुन्हें जरूरी मालूम हो तो

१. पू० बापूको जेलमें छोड़कर चले आये, अिसका अुल्लेख है।

२. श्री कन्हैयालाल देसाअी। अुस समय सूरत जिला कांग्रेस समितिके अध्यक्ष। अब गुजरात प्रान्तीय कांग्रेस समितिके अध्यक्ष।

जरूर आ जायं। तिथियां भी भेज दी हैं। आपको लिखना भूल गया। अुनका पत्र सुन्दर था।

राजाजीसे मिलना मुश्किल मानता हूं। हां, चि० लक्ष्मी मद्रासमें मिली थी। अुसे छठा महीना चल रहा है। अिसलिअे चल फिर नहीं सकती। अुसका स्वास्थ्य अच्छा रहता है। राजाजी अपनी देखरेखमें प्रसूति कराना चाहते हैं। देवदास भी मद्रास पहुंचेगा। लक्ष्मी मजेमें थी। राजाजी ६ फरवरीको छूटेंगे।

* * *

प्रिंसेस अेरिस्टार्शी[1] के पत्र प्रति सप्ताह विला नागा आते रहते हैं। रुपये भी भेजती रहती है। अुसकी ममताका पार नहीं है। अब वह त्रिवेदी[2] के मनु[3] की मदद कर रही है। . . . मैंने प्रिंसेसको लिखा है कि अुसे अपना धर्म समझाये। मणिलाल[4] और सोरावजी[5] लड़ रहे

---

१. पू० बापूजीके लेखोंसे प्रभावित होनेवाली अेक युरोपियन महिला। जब पू० बापूजी गोलमेज परिषद्से लौटे, तब स्विटज़रलैंडमें अुनसे रूबरू मिली थीं। वे पू० बापूजीके साथ पत्रव्यवहार रखती थीं।

२. पूनाके अेग्रीकल्चरल कालेजके स्व० प्रो० जयशंकर पीताम्बर त्रिवेदी। अपने बढ़िया गुणोंसे वे बापूजीके कुटुंबी बन गये थे। पूनामें अुनके आतिथ्यका स्वाद बहुतसे गुजरातियोंने चखा है।

३. अुनका लड़का। डॉक्टरी पढ़नेके लिअे जर्मनी गया था, अुसका अुल्लेख है।

४. बापूजीके दूसरे पुत्र। वे दक्षिण अफ्रीकामें बहुत वर्षोंसे 'अिंडियन ओपीनियन' के सम्पादक हैं।

५. दक्षिण अफ्रीकाके बापूजीके निकटके साथी पारसी रुस्तमजीके पुत्र।

हैं। यह लड़ाअी वहांकी राजनीतिकी है। अिसमें मैं किसीको रास्ता नहीं वता सका। परंतु मणिलालको लिखा है कि अुसे जो सही लगे, सो करे। विनय न छोड़े; व्यक्तियोंके झगड़ेमें न पड़े। मैं मानता हूं कि यह झगड़ा निपट जायगा।

गोरधनभाअी विट्ठलभाअीके दानके वारेमें लिखते रहते हैं। वह सव पढ़ा नहीं है। मौका देखकर हिसाव दे दूंगा और चुप वैठ जाअूंगा। सुभाषका वड़ा मीठा पत्र आया था। वह अखवारोंमें भेजा था। छपा ही होगा।

यात्रा ठीक चल रही है। कहीं भी क्लेश नहीं। अभी तक दक्षिणमें फसादी लोग देखनेमें नहीं आये। भविष्यकी ओीश्वर जानता है। लोगोंकी भीड़का पार नहीं। आज सीतानगरमें हैं। परम शांति है। यह देहाती गांव है। आज तो मौन है। कल भी यहीं रहूंगा। दो दिन स्थिरताके न मिलते, तो यात्रामें टिकना मुश्किल हो जाता।

मद्रासमें कुछ समयके लिअे शास्त्री[1] से मिला था। मित्रताकी ही मुलाकात थी। मुन्शी[2] और लीलावती[3] मद्रासमें मिले थे। मुन्शीका

---

१. स्व० श्रीनिवास शास्त्री। गोखलेजीके वाद भारत सेवक समाजके अध्यक्ष।

२. श्री कन्हैयालाल मुन्शी। वम्वअीके प्रसिद्ध वकील। १९३७ से १९३९ तक वम्वअी प्रान्तके गृहमन्त्री। आम चुनावोंके पहले कुछ समयके लिअे केन्द्रीय सरकारके कृषि और अन्न-मंत्री रहे। आजकल अुत्तर प्रदेशके गवर्नर हैं।

३. श्री कन्हैयालाल मुन्शीकी पत्नी। १९५२ के आम चुनावोंके पहले वम्वअी विधान-सभाकी सदस्या।

स्वास्थ्य अच्छा मालूम हुआ। भूलाभाभी[1] का तार आया था। अुन्हें पूरी तरह तो आराम नहीं हुआ।

काका और सुरेन्द्र मशरूवाला[2] गुजरातमें हैं।

किशोरलाल अभी तक अच्छे नहीं हुअे। स्वामी सानोली और बम्बअीके बीचमें हैं। अुनके समाचार तो आपके पास आते ही होंगे।

मेरे साथ किसन है, यह तो आपको लिख चुका हूं न? बहुत अच्छी युवती है। प्रेमा[3] की सहेली, फिर क्या पूछना?

सबको बापूके आशीर्वाद

## ३४

कुडप्पा (आंध्र),
२-१-'३४

भाअी वल्लभभाअी,

आज अब ३-२० हो गये हैं। दातुन करके आपका स्मरण कर रहा हूं। अिस तरह अुठनेसे ही शान्ति रहती है। दिनमें तो सोअूंगा ही। आजका दिन भी सफरसे छुट्टीका है। आप चिन्ता बिलकुल न करें। मेरा शरीर अच्छा ही रहता है।

अपना कोअी हाल आप नहीं लिखते, अिसलिअे खयाल होता है कि कहीं कुछ छिपा रहे हैं। अैसा न कीजिये।

---

१. स्व० भूलाभाअी जीवणजी देसाअी। बम्बअीके मशहूर अेडवोकेट। १९३५ से बड़ी विधान-सभामें कांग्रेस दलके नेता। ५ मअी, १९४६ को रातके अेक बजे अुनका देहावसान हुआ।

२. साबरमती सत्याग्रह आश्रमकी पाठशालाके पुराने विद्यार्थी।

३. श्री प्रेमाबहन कंटक। अेक आश्रमवासी। अब महाराष्ट्रमें कस्तूरबा स्मारक निधिकी अेजेंट।

वाको हर सप्ताह पत्र जाता ही है और आगे भी जायगा। अुसकी अिच्छानुसार प्रवचन (गीता पर) भेजता हूं, जैसे यरवदा मंदिरसे भेजा करता था।

महादेव अब अेक ही पत्र लिख सकता है और अेक ही पा सकता है। अेकमें अनेकका समावेश करनेकी कोशिश करता है। जीवणजी[1] के मारफत पत्र प्राप्त करेगा। खासी परीक्षा हो रही है। अिसमें भी अेम० अे० हो जायगा। गीताके अनुवादोंमें डूबा रहता है।

किशोरलालका हाल तो आप जानते ही हैं। वे बुखारको अभी तक छोड़ते ही नहीं। अब अुन्होंने नाथ[2], स्वामी और गोमतीकी कमेटी बना दी है। ये तीनों कहेंगे अुसीके अनुसार चलेंगे।

वाका पत्र कल आया। अुसकी नकलें ओमने की हैं। अेक आपको भेजता हूं। ओम बड़ी चंचल लड़की है। अुसमें झट सीख लेनेका अुत्साह है। शुद्ध है, अिसलिअे बढ़ती जा रही है। किसनका शरीर गिर गया है, नहीं तो वह भी खूब काम करनेवाली है। दोनों काफी सीधी-सादी हैं। दोनों खूब घुल-मिल गअी हैं।

कल राधाकान्त मालवीय[3] आये। वे सूखी बर्फमें दूध सुरक्षित रखनेकी योजना लाये हैं और मेरी मदद चाहते हैं। अैसे अुद्योगमें मेरी मदद चाहनेका अर्थ है रेतको बिलोना। विलायत वगैरा जाकर अनुभव ले आये हैं, यह तो आप जानते होंगे।

मलकानी[4] खूब मेहनत कर रहे हैं। ठक्करबापाकी जगह अच्छी तरह संभाल रहे हैं। स्टाफ सारा पूर्ण सन्तोष देनेवाला है। अभी तक तो काम अच्छी तरह चल रहा है।

---

१. नवजीवन ट्रस्टके व्यवस्थापक ट्रस्टी।

२. श्री केदारनाथजी। श्री किशोरलाल मशरूवालाके गुरु।

३. स्व० पं० मदनमोहन मालवीयजीके पुत्र।

४. गूजरात विद्यापीठके अेक अध्यापक। बादमें अेक प्रमुख हरिजन कार्यकर्ता। अब निर्वासितोंका काम कर रहे हैं।

. . . . अपना सच्चा स्वरूप दिखाने लगे हैं। . . . पर काफी काबू पा लिया है। अब बहनोंका हिस्सा नहीं देना चाहते। . . . तीनको दिया हुआ मुख्तारनामा रद्द कराके नया अपने ही नाम करा लिया है। मैंने अुलहना दिया तो अुसका अुड़ता हुआ जवाब दिया। अब मैंने नानालाल[1] को लिखा है। कुछ होता दीखता नहीं है।

आनंदी, बाबला, बबू, मोहन, वनमाला, बच्चू और अमीनाके बच्चे अच्छी प्रगति कर रहे हैं। रामनारायण पाठक[2] हर सप्ताह तीन घंटे देते हैं। जमनादास (गांधी) दुबला-पतला रहा करता है। परेशान भी जान पड़ता है। संतोककी मांके गुजर जानेकी बात तो आपको लिख चुका हूं न? प्रभुदास अपनी ससुरालके आसपास कहीं खादीके काममें लग जायगा। अल्मोड़ामें रहनेसे खर्च बहुत बढ़ जानेकी संभावना है।

अिस तरह आज कौटुम्बिक बजट याद आया सो बताकर समाप्त करता हूं। मणिको पत्र तो लिखता हूं, परंतु अुसके हाल महादेव जैसे तो नहीं होंगे? आप जानते हों तो लिखिये।

दोनोंको या सबको

बापूके आशीर्वाद

---

१. श्री नानालाल कालिदास जसाणी। राजकोटके निवासी। रंगूनके अेक बड़े व्यापारी। पू० बापूजीके मित्र।

२. अुस समय गूजरात विद्यापीठके अध्यापक। प्रसिद्ध गुजराती विद्वान।

वंगलोर,
८-१-'३४

भाओी वल्लभभाओी,

वाका पत्र लिखकर आपका पत्र लिखने वैठा हूं। अव शामके चार वजेसे अूपर हो गये हैं। मौनवार है। आज वंगलोरमें हैं। कल मजदूरोंके वेतन काटनेकी (अहमदावादकी) मिलोंकी मांगके वारेमें पंचायत है। अुसके लिअे शंकरलाल (वैंकर), गुलजारीलाल[1] वगैरा आ गये हैं। मिल-मालिक कल आयेंगे। पांच घंटे देनेको कहा है। कल रातको मलावारकी ओर चल देंगे।

कामका वोझ तो लगातार रहता ही है। फिर भी शरीर ठीक रहता है। कल सुव्वाराव[2] शरीरकी जांच कर गये और खुश हुअे। खूनका दवाव १५५-१०० निकला। यह वहुत अच्छा माना जाता है। अभी तक यह खयाल है कि ठक्करवापा १६ तारीखको कालीकटमें मिलेंगे।

यहां (मैसूर) स्टेटके मकानमें हूं। जहां पहले था वहीं। लोगोंका अुत्साह अच्छा है। दीवान मिल गये। आपको वहुत याद कर रहे थे। सलाम कहलवाया है। खूव प्रेम दिखाते हैं।

. . . का पत्र आया था। अुसने मोटर वेच डालना चाहा। फिर ठक्करवापाका तार आया कि वह वेच देनेको तैयार है। अिसलिअे मैंने अिजाजत दे दी। मैं कुछ समझा तो नहीं। अैसे मामलोंमें मेरा

---

१. श्री गुलजारीलाल नंदा। अहमदावाद मजदूर-संघके मंत्री। कुछ समय वम्वअी राज्यके श्रम-मंत्री। अभी केन्द्रीय सरकारके राष्ट्रीय योजना तथा कुदरती सावन-सम्पत्ति विभागके मंत्री और राष्ट्रीय योजना-समितिके अुपाव्यक्ष।

२. वंगलोरके अेक प्रसिद्ध डॉक्टर।

सारा आधार सिर्फ आप पर रहता है। अिसलिअे मैं तो अकसर अुस अेकलव्यकी तरह करता हूं। अेकलव्य द्रोणाचार्यकी मिट्टीकी मूर्ति बनाकर और मूर्तिसे ज्ञान प्राप्त करके धनुर्विद्यामें अर्जुनके बराबर हो गया। मैं आपकी मानसिक प्रतिमा बना लेता हूं और अुसे पूजता हूं। अिसमें आप मंजूरी देनेको ही कहेंगे, अैसा मानकर मैंने मंजूरीका तार भेज दिया।

कुंवरजी[1] की पत्नीकी मृत्युसे नेपोलियन[2] को काफी चोट पहुंची है। मेरे आश्वासनके पत्रके जवाबमें अुसने जो मीठा पत्र लिखा है, अुस परसे अैसा लगता है। अुसे फिर पत्र लिखा है। . . . असंतुष्ट है, अैसा अुसके पत्रसे दिखाअी देता है। मैंने पूछा है कि क्या दुःख है?

मुन्शी धन्धेसे लग गये हैं। जीवराजका तो देखा ही होगा।

डॉ० विधान[3] मृत्युके मुंहमें से लौटे हैं, अैसा कह सकते हैं। अुन्हें तार दिया था। अुसके जवाबमें वे लिखते हैं कि अेक हड्डी टूट गअी है। १५–२० दिन तो लगातार बिस्तर पर रहना पड़ेगा।

मामा[4] का पत्र आया है। अुसमें आपके पत्रका अुल्लेख है। हरिजनोंके बारेमें अलग खाता और अलग चन्दा करनेसे अब काम नहीं चलेगा; रुपया भी कोअी नहीं देगा। अिसलिअे नवसारी, गोधरा वगैरा जहां-जहां काम चलता था, अुस सबका बजट पास कराकर अुतनी रकम हरिजन सेवक संघसे लेनेका निश्चय किया है। अुन-अुन संस्थाओंका

---

१. १९२१ से १९३१ तक बारडोली तहसीलके अेक प्रमुख कार्यकर्ता।

२. श्री कुंवरजीके अेक लड़केका प्यारका नाम।

३. डॉ० विधानचंद्र रॉय। कलकत्तेके सुप्रसिद्ध डॉक्टर। बापूजीके अुपवासोंके समय वे अुनकी सेवामें रहते थे। आजकल पश्चिम बंगाल राज्यके मुख्य मंत्री।

४. मामासाहब फड़के। अेक आश्रमवासी। गोधरा हरिजन आश्रमके संचालक।

